गोस्वामि-श्रीपुरुषोत्तम-ग्रन्थमालायाः पञ्चमं प्रसूनम्

# अवतारवादावली

(तृतीयो भागः)



गोस्वामि-श्रीपुरुषोत्तम-ग्रन्थमालायां पञ्चमं प्रसूनं

# अवतारवादावली

( तृतीयो भागः )

( वादाः : १०-२४ )

प्रकाशक : श्रीवल्लभविद्यापीठ-श्रीविठ्ठलेश्वरप्रभुचरण आ.हो.ट्रस्ट.

वैभव को-ऑपरेटिव सोसायटी

पुना-बेंगलोर रोड़, कोल्हापुर.

महाराष्ट्र. ४१६ ००८.

सम्पादक : गोस्वामी श्याम मनोहर

प्रथमसंस्करण : वि.सं.१९७६=ई.स.१९२०.

द्वितीयसंस्करण : वि.सं.२०६३=ई.स.२००७.

प्रति : १०००

निःशुल्कवितरणार्थ

मुद्रक : रमा आर्ट्स्,

४, चुनावाला इन्डस्ट्रिअल् एस्टेट्,

कोंडिविटा, अंधेरी (पूर्व),

मुंबई : ४०० ०५९.

।। श्रीकृष्णाय नमः ।।
।। श्रीमदाचार्यचरणकमलेभ्यो नमः ।।

# सम्पादकीय

वेदान्तके विभिन्न प्रस्थानोंमें वादावलियोंके प्रणयनकी परम्पराका उत्स स्वयं महर्षि बादरायणद्वारा ब्रह्मसूत्रोंमें अपनायी गयी विशिष्ट विचाररीतिमें ही निहित हम पाते हैं.

वेदके उत्तरकाण्डरूप उपनिषदोंमें प्रतिपाद्य प्रमेय, नामशः, ब्रह्मके मौलिक तथा लीलार्थ परिगृहीत स्वरूप, तदितर पदार्थों या प्रमेयों का निरसन, ब्रह्मप्राप्तिकी साधना; और उन साधनाओंके द्वारा प्राप्त होनेवाली फलानुभूति आदि, अनेक विचार्य विषयोंका इदमित्थम्भावेन निर्धारण उपनिषद्वचनोंकी एकवाक्यता खोज पानेपर ही शक्य हो पाता है. तदर्थ हेतुनिर्देशपुरःसर वाक्यार्थोंकी मीमांसामें स्वयं सूत्रकार भी वादशैली अपना कर ही प्रवृत्त हुवे हैं. एतदर्थ समन्वय अविरोध साधन और फल के प्रतिपादक चार अध्यायोंमें चार-चार पादोंमें योजित अनेक अधिकरणोंमें उन अधिकरणोंका स्वरूप भी तत्तद् उपनिषदोंके मीमांस्य वचनोंको विषयवाक्य बना कर, उनमें उभरती संशयकी कोटियोंको दरसाते हुवे, उन संशयकोटियोंके अन्तर्गत पूर्वपक्षका निरसन करते हुवे, उत्तरपक्ष या सिद्धान्तपक्ष की उपपत्ति हेतुसहित प्रस्तुत करते हुवे; इसी तरह, अग्रिम विचार्यरूप विषयवाक्यकी संगतिके भी अभिप्रायवश, यों इन पांच अंगोंमें ब्रह्ममीमांसा सूत्रकारने सम्पन्न की है. एतावता सूत्रकार उपनिषदोंके वाक्यार्थोंकी मीमांसाका अनुष्ठान वादशैलीमें ही सम्पन्न करना चाहते हैं. भगवद्गीताके **''अध्यात्मविद्या विद्यानां वादः प्रवदताम् अहम्''** (भग.गीता.१०।३२) आदर्शसे सूत्रकार महर्षि बादरायणका अनुप्रेरित होना यों स्पष्ट झलक जाता है.

सूत्रकारने सावधानतया अपने प्रतिपक्षी मतवादोंको दो या तीन वर्गोंमें विभाजित किया है :

१.वह चिन्तन कि जिसमें मीमांस्य उपनिषद्वचनोंका सूत्रकारको सर्वथा अस्वीकार्य अब्राह्मिक व्याख्यान प्रस्तुत किया गया हो.

२.वह चिन्तन कि जिसमें उपनिषदोंके वचनोंपर अवलम्बित हुवे बिना औपनिषदिक प्रमेयसे किसी तरहका अविरुद्ध या विरुद्ध ही कोई प्रमेय स्वतन्त्रतया प्रतिपादित कर दिया हो.

३.स्वयं सूत्रकारकी तरह उपनिषद्वचनोंकी एकवाक्यता साधनेके लक्ष्यको बुद्धिगत रखनेके बावजूद जिनमें उपनिषद्वाक्यार्थकी मीमांसामें सूत्रकारके अभिप्रायसे सर्वथा विपरीत न होनेपर भी यत् किञ्चित् पार्थक्य तो प्रकट हुवा ही हो.

इन्हें पूर्वपक्षतया उपस्थापित करके निजाभिप्रेत हेतुओंके बलपर इन विविध मतवादोंका निराकरण करना तथा उपनिषदोंके अनेकविध वचनोंमें प्रतिपाद्य अनेकनाम-रूप-कर्मोंके एकमात्र उपादान अद्वितीय ब्रह्मरूप प्रमेयके प्रतिपादनमें श्रुतिवचनोंका समन्वित प्रामाण्य, उसकी प्राप्तिके उपाय; और उन उपायोंसे प्राप्य फलोंके स्वरूप के प्रतिपादक प्रारूपको मनोगत रख कर उपनिषद्वचनोंके अभिप्रायोंकी मीमांसा करनेपर एक विशिष्ट विचारदृष्टि उभर पाती है. ऐसी विचारदृष्टिके साथ ही सूत्रकार सूत्रप्रणयनार्थ अग्रसर हुवे हैं. और अतएव वेदान्तसूत्रोंके 'वादावली' नाम्ना प्रसिद्ध न होनेपर भी इन सूत्रोंकी संरचना ही उनकी वैसी पहेचान प्रकट कर देती है.

अतएव वेदान्त-प्रस्थानके बहुत सारे वादग्रन्थोंमें ब्रह्मसूत्रोंकी तरह

ही प्रमाण-प्रमेय-साधन-फल या समन्वय-अविरोध-साधन-फल का प्रारूप ही अनुगत हुवा हम पाते हैं. यह अन्य कथा है कि वाद-प्रतिवादके घमसान रूपसे छिड़ जानेपर, कभी-कभी, विवादास्पद मुद्दोंकी अपेक्षाके अनुसार अन्यान्य प्रारूपोंमें भी वादग्रन्थों या वादावलियों का प्रणयन हुवा ही है.

शांकर वेदान्तप्रस्थानके प्राचीन-अर्वाचीन वादग्रन्थ, नाम्ना, इष्टसिद्धि ब्रह्मसिद्धि नैष्कर्म्यसिद्धि न्यायमकरन्द ब्रह्मविद्याभरण तत्त्वशुद्धि अद्वैतसिद्धि अद्वैतरत्न वादनक्षत्रमाला अद्वैतामोद शतभूषणी सदृश ग्रन्थोंमें, अतएव, कहीं उक्त प्रारूप तो कहीं विशेष प्रतिपाद्य विषयके प्रतिपादनार्थ या परमतके केवल निरसनार्थ अन्यथा प्रारूप भी अपनाया गया है. इसके विपरीत खण्डनखण्डखाद्य ग्रन्थमें वादरीतिके बजाय वितण्डारीतिको अपना कर ग्रन्थकार अग्रसर हुवे हैं, न्यायमतके पदार्थोंके व्यवहाराभिमत लक्षणोंके भी प्रत्याख्यानार्थ! इसे ही परवर्ती कालमें वादरूपेण भी प्रस्तुत करने श्रीचित्सुखमुनिने तत्त्वप्रदीपिका ग्रन्थकी रचना की. यह प्रभेद इन वादग्रन्थोंके अवलोकन करनेपर परखा जा सकता है.

रामानुज-माध्व वेदान्त-प्रस्थानोंमें भी प्राचीन-अर्वाचीन वादग्रन्थोंमें इसे देखा-सोचा जा सकता है : श्रीयामुनेयाचार्यकृत सिद्धित्रय, श्रीरामानुजाचार्यद्वारा जिज्ञासाधिकरणमें शांकर वेदान्तके प्रत्याख्यानार्थ योजित महापूर्वोत्तरपक्ष, श्रीवेदान्तदेशिककृत तत्त्वमुक्ताकलाप न्यायसिद्धाञ्जन शतदूषणी, श्रीउत्तमुर वीरराघवाचार्यकृत परमार्थभूषण आदि वादग्रन्थ; अथवा, श्रीमन्मध्वाचार्यकृत दस वादप्रकरण, श्रीजयतीर्थकृत वादावली, श्रीव्यासरायकृत न्यायामृत तर्कताण्डव आदि. इनमें कतिपय वादग्रन्थ स्वसिद्धान्तप्रक्रियाके मण्डनार्थ हैं तो अन्य परसिद्धान्तप्रक्रियाके खण्डनार्थ भी हैं.

स्वयं वाल्लभ वेदान्तप्रस्थानमें गोस्वामी श्रीविठ्ठलनाथ प्रभुचरणद्वारा लिखे गये वादग्रन्थोंमें भक्तिहंस भक्तिहेतुनिर्णय और विद्वन्मण्डन नामक

वादग्रन्थोंमें स्वमतीय पुष्टिभक्तिके स्वरूप तथा हेतु एवं साकारब्रह्मवादके मण्डनार्थ और परमत, विशेषतया, मायावादके खण्डनका अनुष्ठान भी वादग्रन्थकी शैलीमें ही सम्पन्न हुवा है.

इसके अलावा इन वादग्रन्थोंके बारेमें यह भी एक तथ्य उल्लेखनीय लगता है कि कभी इनमें प्रामाण्यमीमांसाको प्रधान उपपादनीय बना कर तन्मूलक प्रमेयका प्रतिपादन किया गया है. तो कभी साक्षात् प्रमेयस्वरूपको प्रधान बना कर प्रवृत्त होनेवाले भी वादग्रन्थ उपलब्ध होते हैं.

इसी तरह प्रमेयस्वरूपको वादचर्चाका प्रधान विषय बनानेवाले वादग्रन्थोंमें भी ब्रह्मचर्चासे आरम्भ कर ब्रह्मसे जन्य या ब्रह्मके अवान्तर रूपोंकी निगमनात्मक पद्धतिसे चर्चामें जुटनेवाले कतिपय वादग्रन्थ मिलते हैं. तो कुछ अन्य वादग्रन्थ जड़-जीव आदि तत्त्वोंके स्वरूपनिर्धारणद्वारा ब्रह्मके स्वरूपकी उपनयात्मक पद्धतिसे चर्चामें जुटे हुवे भी दिखलायी देते हैं.

शांकर वेदान्तप्रस्थानके लिये, प्रायः, समारोपित गुणधर्मोंके प्रतिषेधद्वारा निर्विशेष अवाच्य ब्रह्मका उपपादन, निषेधशेषतया, करना अधिक आत्मसंगत प्रक्रिया हो जाती है. अतएव ब्रह्मसूत्रोंमें शब्दमर्यादया सुलभ न होनेपर भी भगवत्पाद श्रीशंकराचार्यको उत्सूत्र अध्यासभाष्य जिज्ञासाधिकरणमें जोड़ना पड़ा. तदनुरूप ब्रह्मके उपासनार्थ कल्पित मिथ्यारोपित कार्यलक्षण तथा अनारोपित परमार्थतया ज्ञेय स्वरूपलक्षण के प्रभेदवश शाखारुन्धतीन्यायेन जिज्ञास्य ब्रह्म और ज्ञेय ब्रह्म के द्वैतका अवलम्बन भी वहां अनिवार्यतया करना पड़ा है.

शांकरेतर वेदान्तके विभिन्न प्रस्थानोंमें इसकी अपेक्षा न होनेसे, ब्रह्मको उपनिषदादि शास्त्रोंका एकमात्र तथा साक्षाद् वाच्य माना गया

है. अतएव ब्रह्मके स्वरूपमें आरोपित तथा अनारोपित के प्रभेदकी अपेक्षा शांकरेतर वेदान्तके प्रस्थानोंमें रह नहीं जाती. अतएव ब्रह्मके उपनिषदादि शास्त्रोंमें प्रतिपादित स्वरूपके निर्धारित हो जानेपर ब्रह्ममीमांसाके आनुषंगिकतया ब्रह्मांशभूत, ब्रह्मोपादानक या ब्रह्मकर्तृक सृष्टिके अनेकविध तत्त्व, यथा, जड़-जीव या साधन-फल आदि सभी विषयोंका निर्धारण निगमनात्मक पद्धतिद्वारा कर पाना इन वेदान्तप्रस्थानोंके लिये सुकर हो जाता है. यह महाप्रभु श्रीवल्लभाचार्यकृत ब्रह्मसूत्राणुभाष्यके —

> ''ननु ब्रह्मणो विचारे प्रतिज्ञाते विरोधनिराकरणादीनाम् अप्रतिज्ञातार्थत्वम्... 'ब्रह्मणि' इति न कर्मणि षष्ठी किन्तु शेषे षष्ठी. तथाच ब्रह्मसम्बन्धि तज्ज्ञानोपयोगि सर्वमेव प्रतिज्ञातं वेदितव्यम्. नच गौणतापत्तिः अजिज्ञास्यत्वं च स्याद् इति वाच्यं, ब्रह्ममात्रे सन्देहाभावात् सन्दिग्धस्यैव जिज्ञास्यता. गौणत्वन्तु शब्दतएव नतु अर्थतः. वेदप्रामाण्यन्तु प्रतितन्त्रसिद्धत्वाद् न विचार्यते. तस्माद् ब्रह्म जिज्ञासितव्यम् इति सिद्धम्''. (ब्र.सू.वा.भा.१।१।१).

> ''तत्र किंलक्षणं किम्प्रमाणकम् इति जिज्ञासायाम् आह सूत्रकारो 'जन्माद्यस्य यतः शास्त्रयोनित्वाद्' इति... नहि श्रुतिं व्याख्यातुं प्रवृत्तः सूत्रकारः किन्तु सन्देहं वारयितुम्... उत्पत्तिस्थितिनाशानां जगतः कर्तृ वै बृहद् वेदेन बोधितं तद्धि न अन्यथा भवितुं क्षमम्... वेदेनैव तावत् कर्तृत्वं बोध्यते. वेदश्च परमाप्तो अक्षरमात्रमपि अन्यथा न वदति. अन्यथा सर्वत्रैव तदविश्वासप्रसंगात्. नच कर्तृत्वे विरोधो अस्ति, सत्यत्वादिधर्मवत् कर्तृत्वस्यापि उपपत्तेः. सर्वथा निर्धर्मकत्वे सामानाधिकरण्यविरोधः... प्रतीतं च निषेध्यं, न अप्रतीतं न श्रुतिप्रतीतं, सत्यत्वादयः च लौकिकाः ततः सर्वनिषेधे तदज्ञानमेव भवेत्. नच सत्यत्वादिकं लोके नास्त्येव

व्यवहारमात्रत्वात् कारणगतमेव सत्यत्वं प्रपञ्चे भासतइति वाच्यं, तर्हि कर्तृत्वं तथा कुतो न अंगीक्रियते?''
(ब्र.सू.वा.भा.१।१।२)

इन भाष्यवचनोक्त प्राग्धारणाओंके सन्दर्भमें प्रस्तुत अवतारवादावली भी सच्चिदानन्द ब्रह्मके मौलिक तथा लीलार्थ परिगृहीत सृष्ट्यनुगत विविध रूपोंकी चर्चाद्वारा जड़-जीव तथा साधन-फलके स्वरूपकी मीमांसाका अनुष्ठान निगमनात्मक पद्धतिको अपना कर प्रवृत्त होनेवाला ग्रन्थ है, यह स्पष्ट हो जाता है.

अतएव इसके प्रारम्भके तीन-चार वाद सच्चिदानन्द ब्रह्मके आनन्दांश स्वरूपोंकी मीमांसामें योजित हैं. पांचवेंसे ले कर नौवें वादोंमें ब्रह्मके सदंशके साथ सम्बद्ध अन्यान्य विषयोंकी मीमांसा की गयी है. यहां अब दसवें ग्यारहवें बारहवें और तेरहवें वादोंमें ब्रह्मके स्वयं चिदंश तथा उनके निर्वाहक रूपोंकी मीमांसा की गयी है. बादमें चौदहवेंसे चौबीसवें वादोंमें साधन-फलसम्बन्धी पदार्थोंकी मीमांसा अनुष्ठित हुयी है.

अतः इस स्थूल प्रारूपके स्पष्टीकरणके बाद उन-उन वादोंकी विषय-संशय-पूर्वोत्तरपक्ष-के संकलनार्थ उपलब्ध होती कारिकाओंका भावानुवाद प्रस्तुत करना विचार्य विषयोंके विहंगावलोकनार्थ उपकारक होगा :

१०.<u>ब्राह्मणत्वादिदेवतावाद</u> :

**विषय :** सृष्टिरूप कार्यका एकमात्र निमित्त तथा समवायी कारण ब्रह्म सृष्टिकालमें विराट् या ब्रह्माण्डमूर्ति होनेका रूप धारण करता है. तब उसके मुख बाहू उरु और चरणों में अन्यान्य देवताओंके समावेशकी तरह ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य तथा शूद्र वर्णोंका समावेश

भी निरूपित हुवा है. इसे न तो सृष्टिकालिक वर्णचतुष्टयके उत्पत्तिस्थानके अर्थमें और न सृष्टिकालिक वर्णचतुष्टयके स्थितिस्थानके अर्थमें ही सोचा जा सकता है. इसे तो वर्णचतुष्टयके नियामक आधिदैविक रूपोंके ब्रह्माण्डमूर्ति विराट्में ही अवस्थित होनेके तात्त्विक निरूपणार्थ; तथा उसके वैसे ध्यानार्थ स्वीकारना उचित होगा. इसका औचित्य विशेषमें इसलिये भी है, क्योंकि, वेदादि सकल शास्त्र प्रधानतया वर्णचतुष्टयाधिकारक धर्मोंके ही अनुष्ठानपर भार देते हैं. धर्म, क्योंकि, केवल आधिभौतिक देहसे ही सम्बद्ध किसी कर्म-फलभावका कोई सनातन नियम न हो कर आध्यात्मिक तथा आधिदैविक सनातन मूल्योंको भी अपना स्वरूपनिर्वाहक बनाता है. अतः उसे परमात्माके विराट् स्वरूपमें समाविष्ट कर निहारनेपर हमारी धर्मदृष्टिका सविशेष उदात्तीकरण होता है.

**संशय-पूर्वपक्ष :** लोकमें तो ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य या शूद्र वर्ण जातिभेदके रूपमें ही स्वीकारे गये मिलते हैं ऐसी स्थितिमें इन वर्णोंका देवतारूप होना कैसे स्वीकार्य बन सकता है?

**सिद्धान्त :** ब्राह्मणत्व आदि वर्णोंको जन्मना सिद्ध जातिओंके रूपमें माना नहीं जा सकता. क्योंकि व्यक्तिके विद्यमान रहनेपर भी उसमेंसे ब्राह्मणत्व या क्षत्रियत्व आदि वर्ण विलुप्त होते निरूपित हुवे हैं. इसी तरह अन्य भी वर्ण प्रकट या विलुप्त भी हो सकते होनेसे इन वर्णोंको जातिके रूपमें स्वीकारा नहीं जा सकता. वर्णी व्यक्तिके साथ इन ब्राह्मणत्व आदि वर्णोंका सम्बन्ध भी, इन्हें जाति माननेपर, संगत नहीं हो पाता. प्रत्यक्षदृष्ट वस्तु या व्यक्ति में विद्यमान रूपाकृति आदि ही वस्तु या व्यक्ति की जातिकी व्यंजक बनती हैं. ऐसा कोई नियत व्यंजकधर्म वर्णोंका दृष्टिगोचर नहीं होता. इन वर्णोंको जातितया स्वीकारनेपर वर्णोंके स्वरूप तथा कर्तव्य आदिके निरूपक शास्त्रवचन भी असंगत हो जाते हैं. अतः तत्तद् देवताओंके शरीरमें आवेश या निवेश के रूपमें ही वर्णोंको स्वीकारना उचित बात होगी. यह द्वितीयस्कन्ध-सुबोधिनीके अवलोकन करनेसे स्पष्ट होता है.

## ११. जीवव्यापकत्वखण्डनवाद :

**विषय :** जीवात्मा स्वरूपेण नित्य चिद्रूप तथा अणुपरिमाण होनेपर भी भगवान्की ही व्यामोहिका मायाके प्रभाववश स्वयं अपना स्वरूप जान नहीं पाती है. इस व्यामोहिका मायाके कारण पनपे निज स्वरूपके अज्ञानसे छुटकारा तो परमात्माकी शरणमें जानेवालेको ही मिलता है. भगवान्की शरणमें जानेवाला ही स्वयंके ब्रह्मांश होनेकी तरह स्वान्तःस्थित परमात्माद्वारा स्वयंके नियन्त्रित होनेके तथ्यको जान पाता है.

**संशय-पूर्वपक्ष :** शरीरमें रहनेवाली जीवात्माका अणुपरिमाण होना अनेक न्याय-वैशेषिक सांख्य-योग मतके प्रवर्तक चिन्तकोंको अमान्य होनेसे तथा अणुपरिमाण होनेकी कोई स्पष्ट उपपत्ति भी दिखलायी देती न होनेसे, तार्किकोंद्वारा स्वीकृत आत्माके विभुपरिमाण होनेकी धारणा ही उचित लगती है.

**सिद्धान्त :** अणुपरिमाण न हो तो शरीरपरिमाण होनेपर तो आत्माको अनित्य मानना पड़ेगा. अथवा सर्वत्र विद्यमान माननेपर सभी शरीरोंमें उत्पन्न होनेवाले कर्म और उनसे जन्य सुख-दुःखोंके साथ भी कर्तृभाव और भोक्तृभाव से सम्पृक्त उसे मानना पड़ेगा. अतः आत्माके व्यापक होनेकी कथा सुसंगत नहीं लगती. निद्राकालीन सुखशयनके स्मरणवश तथा श्रुतिवचनवश भी आत्माका चिद्रूप एक बार निश्चित हो जानेपर आत्माके अणुपरिमाण होनेके बारेमें भ्रान्तिवश दी जाती अनुपपत्तियां बहुत गम्भीर नहीं लगती हैं.

## १२. जीवप्रतिबिम्बादिरूपखण्डनवाद :

**विषय :** देशकालस्वरूपके त्रिविध परिच्छेदसे रहित सच्चिदानन्द ब्रह्ममें जीवोंको अणुपरिमाण पारमार्थिक चिदंश माननेके बजाय, शांकर वेदान्तप्रस्थानमें, माया अविद्या या अन्तःकरण रूपी उपाधिओंमें प्रतिबिम्बित अवच्छिन्न या कल्पित ब्रह्मांश माना जाता है. अन्य कुछ चिन्तक

अविभक्त अपरिच्छिन्न आकाशोपम ब्रह्मरूप आधारमें विभक्ततया अधिष्ठित परिच्छिन्न चिदंश उसे मानते हैं. तीसरे कुछ दण्डविशिष्ट पुरुषके हस्तमें अवस्थित दण्डरूप विशेषणकी तरह उसे चिदंश मानते हैं. परिच्छिन्न परिमाणवाले जीवके अपरिच्छिन्न ब्रह्मसे अत्यन्त भिन्न होनेपर भी चेतन होनेके अर्थमें और ब्रह्मके सदृश होनेपर भी उसकी तुलनामें अल्पपरिमाणवाले होनेके अर्थमें भी उसे अंश माना गया है. इन मतोंको शुद्धाद्वैतब्रह्मवादकी दृष्टिसे उपपन्न कैसे माना जा सकता है?

**संशय-पूर्वपक्ष :** श्रुति और सूत्र से विरुद्ध होनेके कारण जीवको अंशरूप मानना उचित नहीं. अतएव भगवद्गीताके **''ममैव अंशो जीवलोके''** (भग.गीता.१५।७) इस वचनमें भी जीवके भगवदंश होनेकी बात प्रतिबिम्बरूप अंश होनेके रूपमें ही क्यों न स्वीकार लेनी चाहिये? अथवा अपरिच्छिन्न ब्रह्मसे भिन्न परिच्छिन्न परिमाण होनेके अर्थमें जीवको ब्रह्मका अंश मान लेना चाहिये.

**सिद्धान्त :** जीवके स्वरूपके बारेमें ये विविध धारणायें न केवल युक्तिबाधित हैं अपितु श्रुतिवचनोंके भी स्वारसिक अभिप्रायका भलीभांति अवगाहन करनेपर स्वीकार्य नहीं लगती हैं. ऐसा महाप्रभु श्रीवल्लभाचार्यचरणके वचनोंके आशयको भलीभांति हृद्गत करनेपर समझा जा सकता है.

१३.<u>श्रीमद्भागवतस्वरूपविषयकशंकानिरासवाद</u> :

**विषय :** श्रीमद्भागवत महापुराण वेद-वेदान्तका साररूप तथा सभी पुराणोंमें मूर्धन्य पुराण है. स्वयं वेदव्यासको इसके प्रणयन करनेपर ही अपने अकृतार्थ होनेका खेद निवृत्त हुवा था. फिरभी इसके अष्टादश पुराणके अन्तर्गत होने या न होने के बारेमें मतभेद दिखलायी देता है.

**संशय-पूर्वपक्ष :** क्योंकि वेदोंकी शाखाओंके विभाजन, महाभारतप्र-

णयन, ब्रह्मसूत्रोंकी रचना तथा अठारह पुराणके निर्माणके बावजूद परितोष प्राप्त न होनेपर इसे महर्षि वेदव्यासद्वारा प्रकट करनेकी कथा वर्णित हुयी होनेसे इस भागवतपुराणको अठारह पुराणोंसे बहिर्भूत मानना ही उचित लगता है. यह कथा भी स्वयं श्रीमद्‌भागवतमें ही महर्षि वेदव्यास और मुनि नारद के संवादतया गुंफित है. स्वयं पुराणोंमें मिलते पुराणलक्षणके अनुरूप न होनेके कारण भी इसे अठारह पुराणोंके अन्तर्गत मानना युक्तिसंगत नहीं लगता है.

**सिद्धान्त :** इस विषयमें यह ज्ञातव्य है कि प्रमुख पुराणोंकी अठारह संख्या और उनके लक्षण के साथ सर्वथा अनुरूप होनेके कारण इसे महापुराण मानना ही उचित है. यह महाप्रभुके तत्त्वार्थदीपनिबन्धके अवलोकन करनेपर भलीभांति समझमें आ ही सकता है.

१४.<u>भक्तिमार्गीयोपदेशादिविषयकशंकानिरासवाद</u> :

**विषय :** भगवान्‌की सृष्टिलीलामें सांसारिक बन्धनोंसे विमुक्ति पानेको सभी दैवी जीव अधिकारी होते हैं. उनका उद्धार उनके अधिकारके अनुसार शरणागति या आत्मसमर्पणरूपा भक्ति आदि मार्गोंके द्वारा होता है. यह तत्तन्मार्गानुकूल आत्मोद्धारके उपायोंका उपदेश प्रदान करनेवाले आचार्यके द्वारा सम्पन्न होता है.

**संशय-पूर्वपक्ष :** यह तो ठीक है परन्तु प्रपत्ति या भक्ति आदि मार्गोंद्वारा उद्धार जो दैवी जीव द्विज नहीं होते उनका ही होता है. क्योंकि गायत्रीदीक्षाके संस्कारद्वारा संस्कृत द्विजोंका उद्धार तो श्रौत-स्मार्त साधनाओंद्वारा होना ही उपपन्न लगता है. अतएव वेदमाता गायत्रीके उपासक होनेके कारण द्विजजातीय तो सभी शाक्त ही होते हैं, नतो शैव और न वैष्णव ही. इसके अनुकल्पतया वेदबाह्य जनोंके लिये तान्त्रिकी श्रीवैष्णवी दीक्षाका भी विधान मिलता होनेसे वह भी मानी जा सकती है. कथमपि शरणागति या आत्मसमर्पणरूपा भक्ति की

कथा तो उपपन्न नहीं होती.

**सिद्धान्त :** यहां विचारणीय है कि सभी द्विजोंके सामान्यरूपेण शाक्त होनेका नियम क्या जन्मवश स्वीकारना अथवा संस्कारद्वारा किसी अतिशयके आधानवश? यदि जन्मना स्वीकारते हैं तो किसी द्विजके म्लेच्छधर्मको अपना लेनेपर भी उसका शाक्त होना निवृत्त नहीं हो पायेगा. यदि म्लेच्छधर्म अपना लेनेपर भी शाक्त होनेका रूप निवृत्त न होता हो तो उसे म्लेच्छधर्मसे संकीर्ण धर्म स्वीकारना पड़ेगा. अतः निवृत्त होना स्वीकारते हैं तो वैष्णवी दीक्षाद्वारा भी उसे निवृत्त होता माननेमें कोई आपत्ति होनी नहीं चाहिये. अतः शरणागति तथा आत्मसमर्पणरूप ब्रह्मसम्बन्ध की दीक्षाओंको वैष्णवता प्रदान करनेवाली दीक्षाओंके रूपमें स्वीकार लेना चाहिये. यहां कुछ लोग ऐसी शंका करते हैं : देह आदिका ब्रह्मसम्बन्ध कराना क्या देहादिमें ब्रह्मका अध्यास निर्माण करना है अथवा ब्रह्ममें देहादिका अध्यास करना? गाय-घोड़ा-द्रव्य आदि किसीको समर्पित कर देनेके बाद उनमें उन्हें जैसे अपना नहीं माना जाता वैसे देहादिको ब्रह्मको समर्पित कर देनेपर क्या देहादिमें उनके अपने होनेकी बुद्धि निवृत्त हो जाती है या नहीं? यदि निवृत्त न होती हो तो समर्पण हुवा नहीं माना जा सकता और निवृत्त होनेकी बात तो प्रत्यक्षसे विरुद्ध लगती है. अतः लोकमें देहादिके अपने होनेकी अनुभूतिके साथ तालमेल न रखनेके कारण यह समर्पण शक्य नहीं लगता. देहादिमें स्वत्वके विनाशकी बात सोचनेपर तो ब्रह्मको अर्पण कर देनेपर जातिनाश भी मानना पड़ेगा. ऐसी सारी शंकायें सिद्धान्तके रहस्यके अज्ञानवश उभरती होनेसे वस्तुतः तो तुच्छ ही हैं. क्योंकि ब्रह्मको किये जाते देहादिके समर्पणके बाद आहार्यबुद्धिद्वारा ऐसा मनन आवश्यक होता है कि ये सभी कुछ ब्रह्मके है.

इसके अलावा इन दोनों मन्त्रोंका ॐकारवर्जित होना, जपसंख्याका नियत न होना, जपके अन्तमे होमोपयोगी द्रव्यका उल्लेख न मिलना,

दीक्षादानार्थ विहित मास-पक्ष-तिथिका अनुल्लेख, इन मन्त्रोंकी दीक्षाके हेतु योग्य अधिकारिताके लक्षणका अभाव, सभीको एक ही मन्त्रका उपदेश निषिद्ध होनेसे सिद्धान्तवैपरीत्य आदि अनेक अनुपपत्तियां, इन मन्त्रोंके भक्तिमार्गीय होनेके तथ्यसे समाहित हो जाती हैं. फिरभी स्वच्छन्दताके निवारणार्थ कुछ नियम तो माने ही गये हैं. मूलाचार्यके माहात्म्यवश स्वयं गुरुकी योग्यताका भी प्रश्न साम्प्रदायिक व्यवस्थामें बहोत गम्भीर नहीं माना गया है. सम्प्रदाय और आगम तो अनेक होते होनेके कारण साधनाभिमानत्यागात्मिका शरणागति तथा आत्मसमर्पणात्मिका भक्ति की इन दीक्षाओंमें कोई दूषण सोचा नहीं जा सकता.

१५.भगवत्प्रतिकृतिपूजनवाद :

**विषय :** देवाधिदेव परब्रह्म परमात्मा भगवान् श्रीकृष्ण ही सृष्टिमें सर्वरूप धारण कर प्रकट हुवे हैं; अतः उनके, सर्वान्तर्वर्ती होनेपर भी गुरु तथा प्रतिमा आदि रूपोंमें भक्तोंके लिये भक्तिभाववश वे विशेष पूजनीय होते ही हैं.

**संशय-पूर्वपक्ष :** यहां संशय यह होता है कि ब्रह्मसृष्ट वस्तुमात्रमें ब्रह्मके दोषरहित सर्वसम होनेका सिद्धान्त यदि माना जाय तो किसी स्थलविशेषपर उसे अधिक पूजनीय मानना अन्यत्र उसी ब्रह्मकी अवज्ञाकी मनोवृत्तिको बढ़ावा देनेका कारण बनेगा. ऐसी मनोवृत्तिकी शास्त्रमें निन्दा भी की गयी होनेसे स्थानविशेषपर ब्रह्मको अधिक पूजनीय बनानेवाली भक्तिको बढ़ावा देनेके बजाय सर्वत्र तुल्यतया उसे निहारते हुवे पूजन करना ही उचित होना चाहिये.

**सिद्धान्त :** ब्रह्मोपादानक सभी नाम-रूप-कर्मोंके भीतर ब्रह्मकी निर्दोष सर्वसमता मान्य होनेपर भी इन विविन्न नाम-रूप-कर्मोंकी विभिन्नताका विचार करनेपर गुरु या प्रतिमा आदिमें विशेष पूजनीयताके मनोभाववश सर्वत्र समानतया पूजाका अनुष्ठान उचित नहीं हो सकता. यह स्थानविशेषमें

विशेषादर-प्रयुक्त पूजारीति, श्रीमद्भागवतके एकादशस्कन्ध तथा तत्त्वार्थदीपनिबन्धके सर्वनिर्णय प्रकरण में भी सूक्ष्मतया उपदिष्ट गूढ रहस्यके गम्भीर अवलोकन करनेपर सुविशदतया अवगत हो पाती है.

१६.ऊर्ध्वपुण्ड्रधारणवाद :

**विषय :** तैत्तिरीयोपनिषद्में इन विविध नाम-रूप-कर्मोंके अभिन्ननिमित्तोपादान तथा प्राकट्यकर्ता ब्रह्मको 'रस'रूप दरसाया गया है. अतः उस ब्रह्मकी रसात्मकताकी अभिव्यक्ति भी अनेकधा होती है! फिरभी परब्रह्म परमात्मा भगवान् श्रीकृष्णको आलम्बन विभाव बना कर जब किसीके हृदयमें भक्तिभाव रसात्मकतया स्थायी भाव बन जाता है तो आधिभौतिक या आधिदैविक अन्यान्य नाम-रूप-कर्मोंमें प्रकट होते रसभाव श्रीकृष्णसेवननिरत भक्तको लुभावने नहीं लगते! अतः ऐसे भक्त श्रीकृष्णके सेवनार्थ जो भी ऊर्ध्वपुण्ड्रतिलक या तुलसीमाला आदिके नियम होते हैं उन्हें उसी रसभावकी तन्मयताके साथ निभाते हैं. फिरभी अन्योंको यह ऊर्ध्वपुण्ड्र तिलकादि चिह्नोंके धारणकी बात जंचती नहीं है.

**संशय-पूर्वपक्ष :** अतः विचारणीय हो जाता है कि अथर्वशीर्षोपनिषद् एवं बृहज्जाबालोपनिषद् के वाक्योंके आधारपर परब्रह्मकी वास्तविक अनुभूति भस्म द्वारा त्रिपुण्ड्र धारण किये बिना हो नहीं सकती. अतः क्या त्रिपुण्ड्र अथवा भस्म धारण करना ब्रह्मविद्याका अनिवार्य अंग ही होता है?

**सिद्धान्त :** अनेकविध लीला तथा अनेकविध जीवोंके भक्तिभावोंको अनेकविध आध्यात्मिक एवं आधिदैविक उपायोंद्वारा परितुष्ट करनेको ब्रह्मने अनेकविध आधिदैविक स्वरूप तथा आध्यात्मिक शास्त्र एवं साधनाप्रणाली या भक्तिभाव प्रकट किये हैं. इनमें एक स्वरूप, एक शास्त्र, एक कोई विशेष साधनाप्रणाली; अथवा एक प्रकारके भक्तिभावके

दृढीकरणार्थ की जाती प्रशंसा या अपर आधिदैविक स्वरूप तत्प्रतिपादक शास्त्र या उसकी अनुभूति या प्राप्ति की साधनाप्रणाली या भक्तिभाव के अरोचक होनेकी कथासे अथवा उनकी निन्दाके वचनसे धीरज नहीं खो देनी चाहिये. क्योंकि उपासनाओंके अनेक प्रभेदके अनुसार शैव या वैष्णव आदि प्रभेद तो उस एकमेव अद्वितीय परब्रह्मके अनेकविधतया प्रकट होनेके प्रमाणरूप होते हैं. अतः जैसे अथर्वशीर्षोपनिषद् एवं बृहज्जाबालोपनिषद् के वाक्योंके आधारपर शैवोंको त्रिपुण्ड्र धारण करना उचित होता है. वैसे ही वासुदेवोपनिषद् एवं गोपालतापनीयोपनिषद् की तरह अन्यान्य स्मृतिपुराणोंके वचनोंके भी आधारपर श्रीकृष्णभक्तोंको ऊर्ध्वपुण्ड्र तिलक ही धारण करना उचित होता है. इसी तरह तत्तत् शास्त्रोंमें प्रतिपादित तत्तद् देवोंकी आराधनामें तत्तत् प्रकारके तिलक ललाट आदि अंगोंपर धारण करनेका आग्रह न केवल निर्दोष अपितु सर्वथा उचित ही होता है. अतः भ्रूमूलके बीच अर्ध वर्तुलाकृतिसे बंधे दो दण्डाकारोंवाला तिलक हम वैष्णवोंके लिये श्रुति स्मृति तथा युक्ति के आधारपरभी उचिततर ही होता है.

१७. <u>तुलसीमालाधारणवाद</u> :

**विषय :** वैष्णवधर्मके आदर्शके अनुसार भगवत्परायण वैष्णवोंके कण्ठमें तुलसीकाष्ठकी माला तथा मुखमें भगवन्नाम सदा रहना उनका सच्चा आभूषण है.

**संशय-पूर्वपक्ष :** इस वैष्णवभूषाके बारेमें यह सन्देह होता है कि तुलसीकाष्ठकी मालाकी ऐसी अनिर्वायिता निरर्थक लगती है

**सिद्धान्त :** यह भगवदीय वैष्णवोंके लिये भगवत्प्रापक बाह्य चिह्न है जिसकी उपयोगिता और आवश्यकता पुराण आदि वैष्णव शास्त्रोंमें प्रतिपादित है. यों धर्मशास्त्रके नाना निबन्धों तथा वैष्णवोंके सदाचार के आधारपर भी तुलसीकाष्ठकी मालाका धारण आवश्यक ही होता है.

१८.शंखचक्रधारणवाद :

**विषय :** श्रीकृष्णका भक्तिभावपूर्वक अर्चन करनेवालेके लिये अर्चनांगतया गोपीचन्दनकी मृत्तिकासे शंख चक्र गदा पद्म और भगवन्नामोंका धारण वैष्णव-द्विजोंके लिये आवश्यक होता है.

**संशय-पूर्वपक्ष :** यहां कई लोग ऐसी आशंका करते हैं कि इस तरह विष्णुके आयुधोंसे अपने-आपको अंकित करना, नृत्यगीत आदि करना अद्विजोंके लिये तो धर्म हो सकता है पर ब्राह्मणोंके लिये नहीं.

**सिद्धान्त :** इस विषयमें ज्ञातव्य है कि भगवदर्चनाके अंगतया नित्यविहित होनेसे तथा भगवदर्चनाके नित्यकर्म होनेके कारण भी इसे यज्ञोपवीतकी तरह नित्यधारणीय मानना चाहिये. इस बारेमें शास्त्रकें जो निन्दावचन दिखलाये जाते हैं वे या तो अर्चनाके अंगतया धारण न कर जो केवल मुखकी शोभावृद्धिके प्रयोजनसे धारण करते हैं उनके बारेमें हैं; अथवा, जो वैष्णव न हों ऐसे अधिकारिओंको उद्देश्य बना कर भी कुछ निन्दावचन या निषेधवचन प्रवृत्त हुवे हैं.

१९.भक्तिरसत्ववाद :

**विषय :** श्रीमद्भागवत महापुराणमें प्रधानतया प्रतिपाद्य भक्तिरसका लक्षण 'माहात्म्यज्ञानपूर्वक सुदृढ सर्वतोधिक स्नेह'' नारदपंचरात्रमें उपलब्ध होता है. अतः इस ऐसे लक्षणके अनुरूप ही उसका स्थायी भाव भी स्वीकारना चाहिये. सच्चिदानन्दस्वरूप एकमेव अद्वितीय परब्रह्मके माहात्म्यको भलीभांति जान कर, उसके सदंशरूप समग्र ब्रह्माण्डमें ही केवल नहीं अपितु ब्रह्माण्डवर्ती प्रत्येक चिदंशरूप जीवात्माके भीतर भी, जो उसे परमात्मत्वेन अवस्थित जान या मान पाता है, उसके भीतर भक्ति प्रकट हो पाती है. ऐसी अंशरूप जीवात्माके भीतर अंशीके माहात्म्यज्ञानके कारण परमात्माकी असाधारणगुणरूपा आत्मरति

ही भगवद्भक्तिका रूप धारण कर लेनेपर रसरूपा भी बन जाती है.

**संशय-पूर्वपक्ष :** भक्तिकी इस रसरूपताको कुछ लोग स्वीकारना नहीं चाहते. क्योंकि नाट्यशास्त्र एवं रसशास्त्र में कहीं भी भक्तिका रसरूपतया प्रतिपादन उपलब्ध नहीं होता. अतएव कोई भक्तिको रसरूपा स्वीकारता भी हो तो भी वह उपपन्न नहीं होता. क्योंकि वैसी कोई स्पष्ट अनुभूति ही शक्य नहीं लगती है. यदि भक्तिके रसरूप होनेकी अनुभूति किसीको होती भी हो तो उसका रसशास्त्रमें अंगीकृत रस या भावों के भीतर अन्तर्भाव स्वीकार लेना चाहिये. अतः कथमपि भक्तिको स्वतन्त्र रसतया मान्य करना उचित नहीं लगता.

**सिद्धान्त :** लौकिक रसोंके नाटन या आस्वादन के सीमित प्रयोजनवाले नाट्यशास्त्र या रसशास्त्र में भक्तिको रसरूप न भी माना गया हो तावता भक्तिकी अलौकिक रसरूपतामें कोई अन्तर नहीं पड़ता. क्योंकि उपनिषदोंमें रसके मूलभूत पदार्थ स्नेह या रति को परमात्माका असाधारणगुण माना गया है. वह लौकिक प्रियतम/प्रियतमा और प्रेमिका/प्रेमी रूपी आलम्बनविभावोंके बीच जैसे उद्दीपनविभाव संचारिभाव या अनुभाव आदि रसाभिव्यंजक सामग्री द्वारा प्रकट होता होनेसे अभिनयार्ह भी होता है, वैसे ही जीवात्मा-परमात्माके बीच भी शक्य होनेसे रसप्राकट्यकारिणी सामग्री द्वारा प्रकट तथा अभिनयार्ह भी हो सकता है. यह अलौकिक विषयक होनेपर भी लोकमें सिद्ध होनेसे तथा वैसी अनुभूतिके भी लोकमें प्रसिद्ध होनेके कारण भक्तिकी अलौकिक रसरूपता सिद्ध हो जाती है. अतः नाट्यशास्त्रोक्त लौकिक आठ रसोंसे अतिरिक्त अलौकिक रसतया भक्तिरस भी अनुभूतिके बलपर ही सिद्ध हो जाता है.

२०.**भक्त्युत्कर्षवाद :**

**विषय :** ऐसे भक्तिरसके पानकी स्पृहा तो मुक्त जीवात्माओंके भीतर भी रहती है. यह भक्तिभाव; किन्तु, प्राप्त होता है भगवान्‌की

अतिशय कृपाके किसी विरले पात्रको ही. क्योंकि यह भक्ति तो स्वयं ब्रह्मके स्वरूपानन्दका ही एक विलक्षण लीलारसात्मक धर्म है.

**संशयपूर्वपक्ष :** यह धारणा उपपन्न नहीं हो पाती; क्योंकि मुक्तिमें तो सारी कामनायें निःशेष निवारित हो जाती हैं. अब 'अनुग्रह' किसे कहना यहभी सुपरिभाषित न होनेके कारण अतिशय अनुग्रहवश भक्तिके प्रकट होनेकी बात भी विवादास्पद लगती है. अतः भक्तिको एक प्रकारकी मनोवृत्ति मानना ही अधिक सुसंगत बात होगी बजाय कि ब्रह्मानन्दका धर्म या रसरूप माननेके.

**सिद्धान्त :** बृहदारण्यकोपनिषद्में यह प्रतिपादित किया गया है कि जगत्के किसी भी पदार्थमें स्वयं उसके भीतर प्रिय होनेका कोई निरपेक्ष गुणधर्म नहीं होता. आनन्दस्वरूप परमात्माके सर्वोपादान तथा सर्वान्तवर्ती होनेके कारण उसकी ही प्रियता निखिल जागतिक विषयोंमें क्षुद्रांशोंमें अनुस्यूत हो कर उनमें प्रियताका आभास प्रकट करती है. ऐसी स्थितिमें स्वयं परब्रह्म परमात्मा भगवान् होनेके अनौपाधिक माहात्म्यज्ञानके कारण किसीको श्रीकृष्णमें सुदृढ सर्वतोधिका रति प्रकट हो तो अर्थापत्तिके बलपर उसे भी ब्रह्मधर्मतया स्वीकारना ही पड़ेगा. यह तो ब्रह्मसूत्रके वाक्यान्वयाधिकरणके आधारपर सिद्ध होता ही है. श्रीमद्भागवत भी इस विषयमें परमप्रमाण है. यहां कहा गया है कि यज्ञादि कर्म, आत्मा या ब्रह्म आदि परमतत्त्वोंके शास्त्रीय ज्ञान, मिथ्यामोहजन्य प्रिय लगते जागतिक या पारलौकिक विषयोंमें वैराग्य; अथवा दान व्रत तप आदि किसी भी शास्त्रविहित साधनकी अपेक्षा रखे बिना भगवद्भक्ति भगवदनुभूतिके प्रदानहेतु समर्थ होती है. भगवद्भक्तिका यह असाधारण उत्कर्ष श्रीमद्भागवतपर महाप्रभु श्रीवल्लभाचार्यचरणकृत सुबोधिनी व्याख्याके आधारपर तो सहज ही समझा जा सकता है.

**२१.नामफलादिप्रकारवाद :**

**विषय :** भगवान्के विविध नाम यथावद् अवगत होनेपर ही

मुख्य फलका दान करते हैं. अन्यथा अतः ऐसा 'श्रीकृष्ण' नाम सदा भक्तिके साथ लेता रहना चाहिये.

**संशयपूर्वपक्ष :** यहां यह आशंका होती है कि इस तरह भगवन्नामोंके बारेमें यथावद् जान कर भक्तिभावसे ग्रहण करनेका आग्रह क्या अनावश्यक नहीं? क्योंकि इन भगवन्नामके अर्थ तो स्वतः नामोंके कारण ही अवगत हो जायेंगे फिर ज्ञान-भक्तिकी आवश्यकता नामोंके ग्रहणमें स्वीकारनी नहीं चाहिये.

**सिद्धान्त :** भगवान्‌को भक्तिभावके बिना भलीभांति जाना नहीं जा सकता. अतः सामान्यतया पापनिवारक भगवन्नाम भी भक्तिभावके साथ लिये जायें तभी भगवज्ज्ञान या भगवत्प्रसाद प्राप्त करने फलप्रद उपाय बन पाते हैं. अतः सर्वप्रथम तो भगवन्नामके माहात्म्यको भलीभांति जान कर, बादमें उनके द्वारा भगवन्माहात्म्यको जान लेनेपर हृदयमें प्रकट होते भगवत्स्नेहके भक्तितया प्रकट होनेपर ही भगवन्नाम भक्तोंके भगवद्भावभरित मनोरथोंको पूर्ण करनेवाले बनते हैं. यह भगवन्नामद्वारा मिलते फल और उसके वास्तविक अधिकारी का रहस्य श्रीभागवतसुबोधिनी विद्वन्मण्डन तथा तत्त्वार्थदीप निबन्धके भलीभांति अवगाहन करनेपर समझा जा सकता है.

### २२. 'जय-श्रीकृष्णो'च्चारणवाद :

**विषय :** महाप्रभु श्रीवल्लभाचार्यके मार्गमें शरणागत हो कर अपने भालपर ऊर्ध्वपुण्ड्र तिलक एवं मुद्रा धारण करनेवाले, कण्ठमें तुलसीकाष्ठमाला धारण करनेवालेको अपने मुखमें 'जय-श्रीकृष्ण !' वचन सभी निजमार्गानुगामीके प्रति पराभिवादनतया सदा बोलना चाहिये. क्योंकि अपने सम्प्रदायमें तो अभिवादनका सर्वसामान्य प्रकार यही है.

**संशयपूर्वपक्ष :** वैष्णवोंके अन्य भी सम्प्रदाय हैं और उनमें ऐसा

आग्रह देखा नहीं जाता. इस कारणसे तथा वर्णाश्रमाचारके अनुसार भी, सभी वर्णोके और सभी आश्रमोंके बीच, समान व्यवहारकी रूढि न होनेके कारण भी, यह प्रथा न केवल व्यर्थ अपितु अनुचित भी लगती है.

**सिद्धान्त :** यह तो भगवद्भक्तोंके परस्पर व्यवहारका नियम है और भागवतादि पुराणोंके आधारपर सिद्ध भी होता है. अतः अपने भगवद्भक्त होनेके मनोभावकी तुलनामें देहाभिमानमूलक वर्णाश्रमाभिमान जिनमें प्रबल हो उन्हें 'जय-श्रीकृष्ण!' अभिवादनके द्वारा खेद नहीं पहुंचाना चाहिये. फिरभी भगवद्भक्तोंके बीच तो अभिवादनकी यही रीति उचित होती है. क्योंकि परस्पर श्रीकृष्णके जयकी शुभकामनासे बढ़ कर और अधिक संमान पारस्परिक हो ही क्या सकता है? फिरभी अपनी इस रूढिपर जिन्हें क्रोध आता हो उन्हें तो नमस्कार भी न करना ही उचित है.

२३.स्ववृत्तिवाद :

**विषय :** अपने-अपने घरमें स्वयंकी जो भी आजीविका हो और उसके द्वारा जो द्रव्य उपार्जित होता हो उससे पुष्टिमार्गीय भक्तको श्रीकृष्णके स्वरूपकी तनुवित्तजा सेवा सदा करनी चाहिये. अतएव जो इस सम्प्रदायमें गुरुपदपर आसीन हों उन्हें अपने शिष्योंद्वारा धरी जाती निज आजीविकारूप गुरुभेटद्वारा ही भगवत्सेवा करनी चाहिये. क्योंकि सिद्धान्ताभिमत यही उनकी आजीविका स्वीकारी गयी है. अन्य नही.

**संशयपूर्वपक्ष :** यह नियम कितना उचित है, यह विचारणीय हो जाता है. क्योंकि शिष्योंद्वारा धरी जाती गुरुभेटमें, दानके लिये आवश्यक मानी गयी, संकल्प आदिकी विधिका पालन किया नहीं जाता. अतः इस तरह परद्रव्य स्वीकारनेमें बीज या प्रमाण मिलना कठिन लगता होनेसे भेट धरनेवालेकी कृति निष्फल लगती है और

स्वीकारनेवालेकी कृति धर्मानुमोदित नहीं लगती.

**सिद्धान्त :** शास्त्रोंमें प्रतिपादित अनेक प्रकारकी आजीविकाओंके अन्तर्गत ब्राह्मणवर्णके लिये गुरुत्वकी वृत्ति भी श्रुति स्मृति और सदाचार के आधारपर मान्य है ही. इस गुरुत्वकी वृत्तिमें भी यदि अयाचित द्रव्य मिलता हो तो वह निर्दोष 'अमृता' वृत्ति कही जाती है. अतः अपने मार्गमें सदुपदेश करनेवाले गुरुपदासीन व्यक्तिको अपने मार्गके अनुगामिओंद्वारा बिना मांगे गुरुबुद्ध्या जो चरणभेंट मिलती हो या ऐसे संचित हुयी हो उससे अपना निर्वाह चलाना ही उचित रीति है (अर्थापत्त्या अपने आराधनीय भगवद्विग्रह या भगवत्सेवाकथा के नामपर देवलकवृत्ति तो सर्वथा वर्जित ही सिद्ध होती है).

२४.<u>वस्त्रादिसेवावाद</u> :

**विषय :** अपने पुष्टिभक्तिमार्गमें फलरूप तो भगवान्को ही माना जाता है. अपने प्रसादरूप वस्त्रादि अनेक वस्तुओंकी आराधनाद्वारा भी वे भगवान् अपनी भक्तिप्राप्यता कृपा या प्रसन्नता का अनुभाव प्रकट कर सकते हैं.

**संशयपूर्वपक्ष :** भगवत्पूजनांगतया भगवान्को समर्पित हो जानेपर भगवद्विग्रहपरसे उत्तीर्ण वस्त्रों आदिके पूजन आदिकी रीति या विधि शास्त्रोंमें कहीं दिखलायी नहीं देती है. प्रत्युत भगवत्प्रसादरूप भगवत्पूजोपयुक्त पदार्थोंका उपभोग तो भगवत्सेवक या भगवद्भक्तों के हेतु भृत्यभाववश अंगीकरणीय माना गया है. अतः वस्त्रसेवाकी बात बेतुकी लगती है.

**सिद्धान्त :** भगवदुपचारोंके भगवद्विग्रहार्थ पूजनान्तर्गत भगवदुपभोग हो जानेपर भगवद्भृत्योंके लिये जैसे वे उपभोगार्ह होते हैं, वैसे ही किसी विशेष भगवद्भक्तको उन भगवदुपभुक्त वस्त्रादिकी आराधना करनी

हो तो, उसमें भी कोई दोषावह बात मानी नहीं गयी है. अतः इस तरह भगदुपभुक्त वस्त्र आदिकी सेवा करनेवालेको भक्तिमार्गीय मुख्यफलकी अनुभूतिमें किसी तरहका अन्तराय नहीं माना जा सकता है.

२५.प्रथमपरिशिष्ट मूर्तिपूजनवाद :

**विषय :** पाषाण-धातु-काष्ठादि मूर्तिओंके रूपमें सर्वोपादानतया सर्वनामरूपकर्मधारक ऐसे सर्वात्मक परब्रह्म परमात्मा भगवान्‌का पूजन-आराधन क्या उत्तम होता है या सर्वसम अथवा अधम? यही यहां जिज्ञास्य अथवा मीमांस्य है.

**संशयपूर्वपक्ष :** पुराणोंमें अनेक स्थलोंपर इसे अधमकक्षाके अधिकारीके लिये उचित माना गया होनेसे भगवदाराधनार्थ किसी पदार्थविशेषका अवलम्बन योग्य नहीं लगता.

**सिद्धान्त :** भगवान्‌के उल्लिखित माहात्म्यको भलीभांति जाननेवाला ज्ञानी भक्त जब किसी मूर्तिविशेषका अपनी भक्तिमयी आराधनाके हेतु वरण करता है, तब उसे अज्ञानीके बारेमें कहे गये दोषोंका अपराधी माना नहीं जा सकता. अतः भूर्तिपूजन सर्वथा दोषरहित ही होता है, यदि शास्त्रोक्त भगवन्माहात्म्यज्ञानके साथ भक्तिभावपूर्वक कोई भगवदाराधन करना चाहता हो तो.

२६.द्वितीयपरिशिष्ट भागवतपाठनाधिकारवाद :

**विषय :** श्रीमद्‌भागवत पुराण, भगवान्‌के दिव्य अवतारों और स्वयं अवतारी रूपोंकी दिव्य लीलाके श्रवण कीर्तन स्मरण के प्रयोजनवश प्रकट हुवा भक्तिशास्त्र होनेके साथ-साथ, ब्रह्मसूत्रोंका निष्कृष्ट अभिप्राय तथा श्रीमद्‌भगवद्‌गीताका सार होनेसे इसे ब्रह्मविद्यारूप भी माना गया है. अतः अनुपनीत व्यक्तिओंद्वारा उपदेशार्थ इसका उपयोगमें शास्त्राज्ञाका

उल्लंघन होता होनेसे अनुपनीतोंको ब्रह्मविद्योपदेशरहित अंशके ही पठन कीर्तन स्मरण करनेका अधिकार माना गया है. पाठन-प्रवचनका अधिकार शास्त्रमान्य नहीं है.

मूलमें यह स्वतन्त्र वादग्रन्थ न हो कर ब्रह्मसूत्रोंके सम्बद्ध अधिकरणके अणुभाष्यकी प्रकाश व्याख्याका मूलग्रन्थके प्रतीकोंसे रहित अंश है, जिसे स्वतन्त्र पृथक् ग्रन्थकलेवरमें स्वयं ग्रन्थकर्ताने प्रकट किया कि किसी परवर्ती विद्वान्ने यह सुस्पष्ट नहीं होता. फिरभी ग्रन्थकर्ताके नामके साथ उपलब्ध होती मातृकामें 'अणुभाष्यप्रकाश' व्याख्याके अंशतया इसका उल्लेख न किया गया होनेके कारण यहां परिशिष्टतया योजन करना उचित लगता है.

इस तरह संक्षेपमें श्रीपुरुषोत्तमचरणकृत वादोंका भावानुवाद देख लेनेके बाद अब यह स्पष्टीकरण भी आवश्यक है कि इनमें एकाद अपवादको छोड़ कर प्रायः सभी वाद थोड़े-बहुत पाठभेदोंके हेरफेरके साथ; और कुछ तो स्वयं ग्रन्थकारके निजहस्ताक्षरोंमें लिखित भी, उपलब्ध हुवे होनेसे वादोंकी क्रमसंख्या तथा निश्चित पाठके निर्धारणमें हमारा अतीव उपकार हुवा है. जैसा हम जानते ही हैं कि ग्रन्थकार लेखनके बाद भी अपने लेखनपर निरन्तर चर्चा-मनन करते रहते थे, अतएव कई सारे संशोधन-परिवर्धन स्वयं करते ही रहते थे. इसे यहां इदंप्रथमतया प्रकाशित हो रहे *जीवव्यापकत्वखण्डनवाद* की निजहस्ताक्षरालेखित मातृकामें स्वयं ग्रन्थकारद्वारा योजित ''**चतुर्दशमपत्रानंकपुटीयषष्ठपंक्तौ शोधपत्रद्वयम्**'' इस पार्श्वटिप्पणीद्वारा भी प्रमाणित होता देखा जा सकता है. अतएव ग्रन्थकार बहुधा निजलेखनकी कुछ प्रतिलिपि विद्वज्जनसमुदाय तथा अध्येतृशिष्यसमुदाय के बीच वितरित करते थे. बादमें उपस्थापित किसी भी शंकाका स्पष्टीकरण उल्लेखनीय प्रतीत होनेपर अपनी प्रतिमें उसे पार्श्वटिप्पणीके रूपमें संशोधित या परिवर्धित करते रहते थे. इसके कारण निजहस्ताक्षरालेखित प्रतियोंमें भी प्रायः

कई बार पाठभेद प्रकट हो जाना एक स्वाभाविक परिणति थी. बहुधा इन स्वोपज्ञ पार्श्वटिप्पणियोंके अलावा पाठकोपज्ञ टिप्पणियां तदुत्तरवर्ती अनुलिपिकारद्वारा मूलग्रन्थमें मूलकारकृत टिप्पणीकी भावनाके वश योजित की हुयी देखी जा सकती हैं. इन्हें छांटना वास्तविक पाठनिर्धारणमें एक बड़ी कठिनाई खड़ी करता है. फिरभी इन दुविधाओंका निजमतिबलकी सीमामें, जितना समाधान सम्भव था उतना, सावधानीके साथ करनेका प्रयास किया है.

इसके अलावा इन वादोंमें स्वयं ग्रन्थकारने वादोंके उपक्रममें प्रतिपाद्यविषयनिर्देशात्मक मंगलाचरण, उसमें उभरते पूर्वोत्तरपक्ष तथा ग्रन्थान्तमें विषयोपसंहार को कारिकाओंमें निबद्ध करना चाहा था. इस विषयमें, परन्तु, किसी कारणवश एकरूपताका निर्वाह हो नहीं पाया. अतः ग्रन्थसम्पादनके समय उनमें एकरूपतामें लानेके प्रयासके प्रयोजनवश यथापेक्षा नूतन कारिकायें योजित की गयी हैं. मूलकारप्रणीत कारिकाओंसे, किन्तु, पृथक् दरसानेके हेतु कोष्ठकमें इनका संयोजन किया गया है.

जहां तक सम्पादनविधिका प्रश्न है तो प्रस्थानरत्नाकरग्रन्थसे जिस सम्पादरीतिको अपनाया गया, उसे यहां भी भरसक निभानेका प्रयास किया ही गया है. अनुच्छेदविभाजन प्रतिपाद्यविषयकी स्वारसिक एकवाक्यताके आधारपर शीर्षकोपन्यासके साथ किया गया है. ये शीर्षक कुछ सीमातक किसी भी व्याख्याके आद्योपान्त्य अंग अवतरणिका तथा निष्कर्ष की जिज्ञासाकी पूर्ति कर पायें इसकी सावधानी बरती गयी है.

शंका-समाधानोंको सुस्पष्ट अन्वयके द्योतनार्थ "नच * ... * इति वाच्यं, यस्मात्" अथवा "* ननु... * इति चेत् न, यस्मात्" ऐसे आकारमें दरसाया गया है.

प्रमाणवचनोंके उद्धरणोंमें, जिनके आकरस्थलमें मिले उन्हें तो,

उदाहरणतया "**सर्वं खलु इदं ब्रह्म**" (छान्दो.उप.३।१४।१) इस तरह अन्यथा रिक्तकोष्ठक ( . । । ) के न्यासद्वारा दरसाया गया है.

एक तो *जीवव्यापकत्वखण्डनवाद* तथा दूसरा *वस्त्रसेवावाद* और तीसरे *भागवतस्वरूपविषयकशंकानिरासवाद* के अपवादोंको छोड़ कर, इस खण्डमें प्रकाश्यमान अवशिष्ट सभी वाद हमारे पितामह गोस्वामी श्रीगोकुलनाथजीके आस्थानपण्डित तथा पितृचरणके विद्यागुरु देवर्षि श्रीरमानाथ शास्त्रीद्वारा सम्पादित 'वादावली' नामक ग्रन्थमें संकलित थे. ये सभी प्रकाशित वाद सन् पचासके उत्तरार्ध तथा साठके आरम्भमें पितृचरणने पांक्तालापनविधिद्वारा मुझे पढ़ाये भी थे. तभीसे इन्हें भलीभांति सम्पादित करनेका मनोरथ प्रबल था सो अब पूर्ण होने जा रहा है! मूलमें ये वाद ग्रन्थकारद्वारा 'अवतारवादावली'के अन्तर्गत प्रणीत हैं. यहां 'अवतार' विशेषण २४ संख्याका वाचक है. इन चौबीस वादोंमेसे प्रारम्भके दो *प्रहस्तवाद* और *पण्डितकरभिन्दिपालवाद* पर तो ग्रन्थकारने निजशिष्य तथा प्रस्तुत सम्पादकके पूर्वज गोस्वामी श्रीविठ्ठलरायजीकी अध्ययनशीलता और जिज्ञासुता पर प्रसन्न हो कर स्वोपज्ञ व्याख्या भी लिखी थी. अवशिष्ट सभी २२ वादोंको भी इसी तरह व्याख्यासे मण्डित करनेकी अपनी तीव्र अभिलाषाके बावजूद सामर्थ्य और समय की अल्पताके वश व्याख्या लिखी नहीं जा सकी. फिरभी द्वितीय खण्डकी तरह इस तृतीय खण्डमें भी केवल ४ वादोंपर ही अपने सीमित बुद्धिसामर्थ्यके अनुरूप व्याख्यालेखन शक्य हो पाया. जहां तक *वस्त्रसेवावाद* का प्रश्न है तो उसका एक ही पत्र सो भी जीर्ण एवं त्रुटित ही मिला. वैसे उसके अवलोकन करनेपर यह वाद इससे अधिक लिखा गया हो ऐसी प्रतीति भी होती तो नहीं है. उसे, फिरभी यथामति, पूर्ण करनेका प्रयास किया है. इन व्याख्याओंके औचित्यानौचित्यका विमर्श तो विद्वज्जनोंके निर्णयपर छोड़ देना ही उचित होगा. इनमें अधिकांश वाद सन् ८५ में हरिद्वार तथा हृषीकेश

में तीर्थवासकी एक मासकी अवधिमें मैंने सम्पादित किये थे. अन्यान्य कारणोंके वश, परन्तु, उसके मुद्रण-प्रकाशनमें व्यवधान आते ही रहे.

अब प्रकाशित होने जा रहे इन सभी वादग्रन्थोंको कम्प्युटरमें फीड करनेका श्रेय सुश्री अल्पा मांडवियाको जाता है. हालमें श्रीमती मनीषा-श्रीपरेश शाह, श्रीमती पद्मिनी-श्रीधर्मेन्द्र झाला, श्रीमती निकिता-श्रीजगदीश शेठ, श्रीहर्षदभाई तथा श्रीहंसमुखभाई शेठ आदिने पाठभेदनिर्धारणकी लम्बी बैठकोंमें सहपठनका उत्साह दिखा कर इन्हें शीघ्र ही मुद्रण-प्रकाशनोचित बना दिया. अतः इन सभीपर महाप्रभु श्रीवल्लभाचार्यचरण तथा ग्रन्थकार गोस्वामी श्रीपुरुषोत्तमजी कृपा इसी तरह बरसती रहे और स्वमार्गीय नामसेवा इनसे सम्पन्न होती रहे ऐसी शुभकामना! इस ग्रन्थके अन्तमें प्रकाश्यमान उद्धरणके आकरस्थलों और यहां पर उनके पृष्ठोंकी अनुक्रमणिका चिरंजीवी गोस्वामी श्रीशरद्ने तैयार की है. प्रस्तुत ग्रन्थके आवरणपृष्ठतया प्रदत्त चित्रकी निर्मिति सुश्री ख्याति मेहताकी है. अन्य सभी प्रकाशनोंकी तरह इस ग्रन्थका भी मुद्रण-प्रकाशनोपयोगी सारा उत्तरदायित्व श्रीमनीष बाराईने वहन किया है. इस प्रकाशनके सुअवरपर प्रकाशनसंस्था श्रीवल्लभविद्यापीठ-श्रीविठ्ठलेश प्रभुचरण आ.हो.ट्रस्टके सहयोगी न्यासी जनों श्रीहंसराज गो. वेद आदि सभीको अभिनन्दित करनेके मनोभावोंके संगोपनार्थ अपनेको असमर्थ पाता हुं. क्योंकि न्यासकी सुव्यवस्थावश ही ऐसी अमूल्य ग्रन्थराशिओंका प्रकाशन सुकर सहज हो पाता है.

अन्तमें परन्तु सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण उल्लेखनीय उपकार उन लोगोंका है कि जिन महानुभावोंने और संस्थाओंने अपने हस्तलिखित ग्रन्थागारोंसे इतनी सारी हस्तलिखित ग्रन्थमातृकायें हृदयके अतीव औदार्यद्वारा हमें प्रदान की. इनके उपकारको भूल पाना कथमपि शक्य ही नहीं!

*गोस्वामी श्याम मनोहर*

अधिकज्येष्ठकृष्णा तृतीया
वि.सं.२०६३. मुंबई.

## पाठसंशोधनार्थं संगृहीतमातृकाविवरणम्

| क्रमो | ग्रन्थनाम | संशोधनार्थं प्राप्तानाम् आदर्शानां तालिका |
|---|---|---|

१०. ब्राह्मणत्वादिदेवतावादः **क**=मुम्बानगरीस्थबृहन्मदिरास्थानपण्डितैः भट्ट-देवर्षिभिः श्रीरमानाथशास्त्रिभिः सम्पाद्य ततः प्रकाशिता वि.सं.१९७६= ई.स.१९२० वर्षे. **ख**=गट्टुलालोपनामक-श्रीगोवर्धनभट्टानां ग्रन्थसंग्रहीया मातृका **ग**=लन्डनस्था इन्डिया ऑफिस् लायब्रेरी एंड रिकॉर्ड्स्( एस्.एन्.एम्.एस् २४९७ ) **घ**=अधुना मुं.वि.वि.ग्रन्थागारे गुजराती ऑफिस् लायब्रेरी इच्छाराम देसाईसंग्रहीया( ४९८४ ) **ङ**=पोरबन्दरस्था गो.श्रीशीलुबावासंग्रहीया.

११. जीवव्यापकत्वखण्डनवादः ( इदंप्रथमतया प्रकाश्यमानः ) **ख**= पंचमपीठस्थग्रन्थागारीया गृन्थकृन्निजहस्ताक्षरे लिखिता **ग**=लन्डनस्था इन्डिया ऑफिस् लायब्रेरी एंड रिकॉर्ड्स्( एस्.एन्.एम्.एस् २४९७ ) **घ**=गट्टुलालोपनामक-श्रीगोवर्धनभट्टानां ग्रन्थसंग्रहीया मातृका **ङ**= जुनागढस्था गो.श्रीकिशोरचन्द्र-महाराजसंग्रहस्था.

१२. जीवप्रतिबिम्बत्वखण्डनवादः **क**=यथापूर्वं श्रीरमा.शा.सम्पादिता **ख**=वि.सं.१८९० वर्षे ज्येष्ठवदि ३ सोमवासरे लिखितोल्लेखका **ग**=गट्टुलालोपनामकश्रीगोवर्धनभट्टग्रन्थागारीया.

१३. भागवतस्वरूपविषयकशंकानिरासवादः **क-१**=शुक्लोपाह्वश्रीहरिशंक-रशास्त्रिसम्पादिता जेठानन्द आसनमल पुस्तकालयात् वि.सं.१९९९ वर्षे प्रकाशिता **क-२**=प्रकाशकादिविवरणरहिता प्राचीना मुद्रिता **ख**=कोटास्था प्रथमपीठग्रन्थागारीया **ग**=अविज्ञातस्वामिका **घ**= मुं.वि.वि.इच्छरामदेसाईसंग्रहीया (५१४१ ) **ङ**=कृष्णगढस्था मदीयग्र-

न्थागारीया **च**=जुनागढस्था गो.श्रीकि.म.ग्रन्थागारीया.

१४. उपदेशादिविषयकशङ्कानिरासवादः **क**=यथापूर्वं श्रीरमा.शा.सम्पादिता **ख**=अविज्ञातस्वामिका **ग**=गट्टुलालोपनामकश्रीगोवर्धनभट्टग्रन्थागारीया **घ**=पुणेस्था भाण्डारकर ओरि.रिस.इंस्टी.ग्रन्थागारीया (३१९/१८९.-९५) **ङ**=मुं.वि.वि.ग्रन्था.(५१३४) श्रीइच्छा.देसा.संग्रहीया **च**= राजस्थान प्राच्यविद्या हस्तलिखितसंग्रहालयस्था (३०१३९-रा.प्रा.वि.प्र.).

१५. भगवत्प्रतिकृतिपूजनवादः **क**=यथापूर्वं श्रीरमा.शा.सम्पादिता **ख**= मुं.वि.वि.ग्रन्था.(५१००) श्रीइच्छां.देसा.संग्र.''वाराणसीस्थसागरस्थोपाह्वरामकृष्णभट्टस्य'' इति उल्लेखवती **ग**=पोरबंदरस्था गो.श्रीशीलु.-संग्रहीया ''लेखक-कंडोलिया ब्राह्मण हंसराजमुलजी अमरेलीवारे लि.मुंबइमे वि.सं.१९२०पौ.कृ.७'' इति उल्लेखवती **घ**=जुना.गो.श्रीकिशो.म.ग्रन्था. **ङ**=कोटास्था प्रथ.पी.ग्रन्थागारीया.

१६. ऊर्ध्वपुण्ड्रधारणवादः **क**=यथापूर्वं श्रीरमा.शा.सम्पादिता **ख**=कोटास्था प्रथ.पी.ग्रन्था. **ग**=अविज्ञातस्वामिका **घ**=अविज्ञातस्वामिका **ङ**=अविज्ञातस्वामिका **च**=जुना.गो.श्रीकिशो.ग्रन्था. **छ**=मुं.वि.वि.ग्रन्था.श्रीइच्छा.देसा.संग्रहीया **ज**=अविज्ञातस्वामिका.

१७. तुलसीमालाधारणवादः **क**=यथापूर्वं श्रीरमा.शा.सम्पादिता **ख**= अविज्ञातस्वामिका **ग**=अविज्ञातस्वामिका **घ**=राजस्थान प्राच्यविद्या हस्तलिखितसंग्रहालयस्था (३०१४५-रा.प्रा.वि.प्र.) **ङ**=कोटास्था प्रथ.पी.ग्रन्थागारीया. **च**=अविज्ञातस्वामिका **छ**=कृष्णगढ स्था मदीयग्रन्थागारीया **ज**=ग्रन्थकृन्निजहस्ताक्षरालेखिता **झ**=''आत्रेयगोपीनाथात्मजदेवकीनन्दनस्य'' इति उल्लेखवती जुना.गो.श्रीकिशो.-म.ग्रन्थागारीया.

१८. **शङ्खचक्रधारणवादः क=**यथापूर्वं श्रीरमा.शा.सम्पादिता **ख=**मुं.वि.वि. ग्रन्था. श्रीइच्छा.देसा.संग्रहीया (४९१५) **ग=**अविज्ञातस्वामिका **घ=**अमदावादस्था भो.जे.ग्रन्थागारीया ङ= **च=**राजस्थान प्राच्यविद्या हस्तलिखितसंग्रहालयस्था (३०१४५-रा.प्रा.वि.प्र.) छ=अविज्ञात-स्वामिका. **ज=**जुना.गो.श्रीकिशो.म.संग्रहीया "आत्रेयगोपीनाथात्मज-देवकीनन्दनस्य' इति उल्लेखवती.

१९. भक्तिरसत्ववादः **क=**यथापूर्वं श्रीरमा.शा.सम्पादिता **ख=** गट्टुलालोपनामकश्रीगोवर्धनभट्टग्रन्थागारीया **ग=**"संवत् १८५६ वर्षे मार्गशीर्षमासे शुक्लपक्षे तिथौ ९ गुरुवारे लिखितम्" इति उल्लेखवती गट्टुलालोपनामकश्रीगोवर्धनभट्टग्रन्थागारीया. **घ=**जुना.गो. श्रीकिशो.-म.संग्रहीया.

२०. भक्त्युत्कर्षवादः **क=**यथापूर्वं श्रीरमा.शा.सम्पादिता **ख=** ग्रन्थकृन्निजहस्ताक्षरालेखिता पोरबंदरस्था गो.श्रीशीलु.संग्रहीया **ग=**अमदावादस्था भो.जे.ग्रन्थागारीया (५७९२). **घ=**"संवत् १८५६ मार्गशीर्ष सुदी २" इति उल्लेखवती जुना.गो.श्रीकिशो.म.संग्रहीया.

२१. नामफलादिप्रकारवादः **क=**यथापूर्वं श्रीरमा.शा.सम्पादिता **ख=**गट्टु-लालोपनामकश्रीगोवर्धनभट्टग्रन्थागारीया **ग=**गट्टुलालोपनामकश्रीगोव-र्धनभट्टग्रन्थागारीया **घ=**कोटास्था प्रथ.पी.ग्रन्थागारीया. ङ=अवि-ज्ञातस्वामिका **च=**जुना.गो.श्रीकिशो.म.संग्रहीया.

२२. 'जय-श्रीकृष्णो'च्चारणवादः **क=**कस्याञ्चित् साम्प्रदायिकपत्रिकायां प्रकाशितस्य प्रतिचित्रम् **ख=**अविज्ञातमूला मातृका **ग=** पंचमपीठग्रन्थागारीया **घ=**जुना.गो.श्रीकिशो.म.संग्रहीया.

२३. स्ववृत्तिवादः **क=**'पुष्टिभक्तिसुधा' मासिकपत्रिकायां ३ वर्षे ९ अंके

मुद्रिता **ख**=पंचमपीठग्रन्थागारीया **ग**=कोटास्था प्रथ.पी.ग्रन्थागारीया **घ**=मांडवीग्रन्थागारीया **ङ**=''आत्रेयगोपीनाथात्मजदेवकीनन्दनस्य, अंकेला... चन्दिरमितेब्दके विक्रमस्य शुक्राख्ये मासे कृष्णेऽनंगतिथौ विद्यारत्नशर्मणा लिखितं जयनगरे श्रीगोकुलशीतकिरणमन्दिरे सतां सुखदे श्रीगोविन्दसमीपे'' इति उल्लेखवती जुना.गो.श्रीकिशो.म.संग्रहीया **च**=जुना.गो.श्रीकिशो.म. संग्रहीया **छ**=मुं.वि.वि.ग्रन्था. श्रीइच्छा.देसा.संग्रहीया (५१२७).

२४. वस्त्रादिसेवावादः **क**=नाथद्वारास्थद्वितीयपीठग्रन्थागारीया.

२५. मूर्तिपूजनवादः **क**=यथापूर्वं श्रीरमा.शा.सम्पादिता **ख**=''संवत् १७६३ वर्षे ज्येष्ठ सुदि ८ चन्द्रे लिखितं पुस्तकं'' इति उल्लेखवती ग्रन्थकृत्कालिका **ग**=मुं.वि.वि.ग्रन्था. श्रीइच्छा.देसा.संग्रहीया (४९-०८).

२६. भागवतपाठादेः शंकानिरासवादः **क**=कोटास्था प्रथ.पी.ग्रन्थागारीया.

# विषयानुक्रमणिका

ग्रन्थकृन्निजहस्ताक्षरालेखितस्य



भागवतस्वरूपविषयकशंकानिरासवादस्य अन्तिमं पुटम्

वाक्यान्वयादिति हेनर्व्यासपादैर्ब्रह्ममीमांसायामुक्तः। तत्रायमर्थः। अत्रोपक्रमे
अमृतत्वाय आत्मदर्शनं तत्साधनानि चोपदिश्यंते· अमृतत्वं च ब्रह्मज्ञानादेवेति
निर्णीतं· तमेव विदित्वाऽतिमृत्युमेति नान्यः पंथा विद्यतेऽनाय· तमेवं विद्वान
मृत इह भवति नान्यः पंथा अयनाय विद्यत इति सावधारणया नान्यमार्गनिषे
धिकया श्रुत्या। तेनेहापि तन्मेवात्मत्वेन परामृश्य दर्शनादि वाक्यानामन्वयो वक्त
व्यः अन्यथा तद्विरोधापत्तेः। एवं चोपसंहारवाक्यमपि युज्यते· उपक्रमस्थासंज
ते विरोधित्वात्प्रबलः। किं चैवं ज्ञानफला दिवाक्यान्युपपन्नेष्यंति तस्यैव सर्वत्वा
त्सर्वाधारत्वाच्च। अन्यथा तु प्रयोजनकासदुत्कर्षबोधनान्निर्युः प्रमाण
त्वं च जह्युः। न च प्रियत्ववाक्यानामनन्वयः शंक्यः। आनंदे आनंदजनक एव
च प्रियत्वप्रतीतेस्तदर्थमानंदस्वरूपे आनंदजनके च विचार्यमाणे आनंदो
ब्रह्मेति व्यजनात् आनंदाद्ध्येव खल्विमानि भूतानि जायंते· यो वै भूमा तत्सुखं
नाल्पे सुखमस्तीत्यादि श्रुतिभिर्ब्रह्मण आनंदरूपत्वे भूतशब्दवाच्यानां सशरीर
जीवानां तत्कार्यत्वे सर्वेण वात्मानो व्युच्चरंतीति श्रुत्या केवलानामंशत्वे च सिद्धे य २

जीवस्य परमप्रियत्वं तद्ब्रह्मगतमेव ब्रह्मणो अविषयत्वे तदंशत्वात्संबंधनैक
द्याच्च जीवेनासते· जीवस्य विषयत्वात्। तथा· एष ह्येवानंदयातीति सावधारण
श्रुत्या ब्रह्मण एवानंदजनकत्वादेतस्यैवानंदस्यान्यानि भूतानि मात्रामुपजीवं
तीति श्रुत्यान्यत्रिकानंदस्यापि तदंशत्वात् तज्जनितानंदस्यापि ब्रह्मजनितत्वाद्ब्रह्मै
वानंदजनकमिति यो न्यत्र प्रियत्वाध्यासः सोऽपि तत्संबंधादेवेति प्रियत्ववाक्यानां
मपि तत्रैवान्वयः। एवं चान्यासोऽपि तस्यैवानुगुण इति सात्तात्पर्यपरया च सर्वे
षां वाक्यानां तत्रैवान्वयादिदं ब्रह्मवाक्यमिति सिद्धं इति तंव्याससचरणैः। तेन निरु
पधिप्रियत्वस्यानंदधर्मत्वं तत्र सिद्धं प्रियत्वमेव च स्नेहः। प्रमानाप्रियतां हार्दं
प्रमस्नेह इत्यभिधानात्। मुत्प्रीतिः प्रमदो हर्ष इति च। स्नेह एव च भगवति भक्तिः।
माहात्म्यज्ञानपूर्वस्तु सुदृढः सर्वतोऽधिकः। स्नेहो भक्तिरिति प्रोक्तस्तया मुक्ति
र्न चान्यथेति पंचरात्रात्· अत्र सुदृढ इति ब्रह्मधर्मत्वबोधकं सर्वतोऽधिक इति
निरुपधित्वबोधकं। तथा· सा परानुरक्तिरीश्वर इति शांडिल्यसूत्राच्च। अत्रा
पि परपदे निरुपधित्वबोधकं। नन्वेवं न केवलस्य धर्मत्वे नित्यत्वात्· पुनश्च नृपा

भक्त्युत्कर्षवादः

भक्त्युत्कर्षवा॰

३ भगवत्यनंतेरतिरित्यादिप्रार्थनावाक्यानां दानवचनत्वापोहो भजनपरत्वाधायकसं
यमैः श्रेयोभिर्विविधैस्तान्यैः कृत्स्नं भक्तिर्हि साध्यत इत्यादीनां साधनवाक्या
नां भक्तिरस्य भजनं तदिहामुत्रफलभोगनैराश्येनास्मिन्मनसः कल्पनमिति
भक्तिलक्षणश्रुतेश्च विरोध इति चेत्। मैवं। तस्याः नित्यत्वेपि ज्ञानं परमगुह्यं मे
यद्विज्ञानसमन्वितं सरहस्यं तदंगं च गृहाण गदितं मयेत्यत्रोक्तभगवद्वच
नवत्सुकं योगैः स्वैरितरत्र चाङ्कवैरिति भगवद्दत्तैश्वर्यवत्वभगवद्विचारि
तानुपूर्व्या मनसि तत्समागमनेन तत्स्वरूपनित्यत्वस्याबाधात्। अत एव प्रा
र्थनावाक्ये पुनः पदमपि संगच्छते। विद्यमानस्यैकस्मिन् संबंधे निवृत्ते का
लांतरे तस्य संबंधांतर एव पुनः पदप्रयोगात् यथा पुनरागत इति। तेन पुनर्भ
वनप्रार्थनादिवाक्यानां कादाचित्कानुभवस्य च [illegible] न विरोधः। यथा च समान
सीन आत्मा जनानामित्यत्र मनस्याविर्भावाद्भगवान्मानसीन इति आख्यातेत
था भगवत्संबंधनैकट्यान्मनस्याविर्भवंती भक्तिरपि मनोधर्म इति व्यवह्रियते
। यथा वह्निनैकट्यतारतम्येनोष्णस्पर्शानुभवतारतम्यं तथैव भगवन्नैकट्यतार ३

तम्येन भक्त्यनुभवतारतम्यं तेन लक्षणश्रुतेरपि न विरोधः। किंच रसो वै सः इ
ति रसत्वेनाविर्भूतोपि भगवान् रसशास्त्रोक्तप्रकारद्वारा हृद्याविर्भूत एव रसतां
स्वस्मिन्ननुभावयतीति सूत्रं वालेत्यत्र स्थितं। तथा भक्तिरपि तत्प्रकारद्वा
हृदि स्थायित्वेनाविर्भवंती ततो देहत्वे निरूप्यमाणे तेन चानुभूयमाना रसरू
पतामपि धत्त इति न तद्विरोधः। एवं तदाविर्भावस्यात्यनुग्रहादेव। भगवान् भ
क्तानां मुकुंदो मुक्तिं ददाति कर्हिचित्स्म न भक्तियोगमिति पंचमस्कंधस्थशुकवाक्या
त्स भवेत्स्वं सर्वथा न ददातीति वाक्यं। हरिविरक्तेष्टवचनोनस्य सङ्क्तिवाचकः
अथापि दातव्यवचनस्तेन लब्धं विद्वद्बुधा इति वाक्ये दानस्याप्युक्तत्वात्। अतो न्य
नुग्रह एव ददातीति निश्चयः। अनुग्रहश्च न फलदित्सानवाइ छांतरं यस्यानु
ग्रहमिच्छामीति भगवद्वाक्य इच्छाविषयत्वेनोक्तत्वात्। फलदित्सादेस्तथा
त्वान्नावादिति भक्तिं हंसे स्थितं। दयादिरप्येतस्यैव पर्यायः। एवं तावदनुगृह्णी
ताः यानावोनुग्रहाद्विमित्यादिषु दयाप्रार्थनावाक्येषु तथा प्रयोगेऽलौकि
स्थयात्। अत एव सालोक्यसार्ष्टिसामीप्यसारूप्यैकत्वमप्युत दीयमानं न

